"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."



पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2012-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 46 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 15 नवम्बर 2013—कार्तिक 24, शक 1935

विषय—सूची

भाग 1.—(1) राज्य शासन के आदेश, (2) विभाग प्रमुखों के आदेश, (3) उच्च न्यायालय के आदेश और अधिसूचनाएं, (4) राज्य शासन के संकल्प, (5) भारत शासन के आदेश और अधिसूचनाएं, (6) निर्वाचन आयोग, भारत की अधिसूचनाएं, (7) लोक-भाषा परिशिष्ट.

भाग 2.—स्थानीय निकाय की अधिसूचनाएं.

भाग 3.—(1) विज्ञापन और विविध सूचनाएं, (2) सांख्यिकीय सूचनाएं.

भाग 4.—(क) (1) छत्तीसगढ़ विधेयक, (2) प्रवर समिति के प्रतिवेदन, (3) संसद में पुरःस्थापित विधेयक, (ख) (1) अध्यादेश, (2) छत्तीसगढ़ अधिनियम, (3) संसद् के अधिनियम, (ग) (1) प्रारूप नियम, (2) अंतिम नियम.

# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 25 सितम्बर 2013

क्रमांक ई 1-11-2013/1/2.—भारत सरकार के पत्र क्र. 11030/4/2012-AIS-II, दिनांक 26-09-2012 के द्वारा भारतीय प्रशासनिक सेवा के मुख्य सचिव वेतनमान में एक वर्ष के लिये एक अतिरिक्त असंवर्गीय पद निर्माण की अनुमति दी गई थी. उक्त अनुमोदन से विगत वर्ष की मुख्य सचिव वेतनमान में पदोन्नति हेतु गठित छानबीन समिति द्वारा श्री दिब्येन्दु शेखर मिश्रा, भा.प्र.से. (1982) को मुख्य सचिव वेतनमान में पदोन्नति हेतु उपयुक्त पाया गया था. भारत सरकार द्वारा प्रदाय अनुमति अनुसार विभागीय समसंख्यक आदेश दिनांक 28-09-2012 द्वारा श्री दिब्येन्दु शेखर मिश्रा, भा.प्र.से. (1982) को अपेक्स वेतनमान रुपये 80,000/- में पदोन्नति प्रदान की गई है.

2. श्री नारायण सिंह, भा.प्र.से. (1977) की स्वैच्छिक सेवानिवृत्ति के फलस्वरूप उपलब्ध रिक्ति के विरुद्ध श्री दिब्येन्दु शेखर मिश्रा, भा.प्र.से. को मुख्य सचिव वेतनमान में समायोजित किये जाने हेतु भारत शासन द्वारा पत्र क्र. 11030/22/2007-एआईएस-II, दिनांक 23-09-2013 द्वारा संसहमति प्रदान की गई है.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2013.

3. राज्य शासन एतद्द्वारा भारत सरकार के पत्र दिनांक 23-09-2013 के अनुक्रम में श्री दिब्येन्दु शेखर मिश्रा, भा.प्र.से. (1982) को दिनांक 12-07-2013 को मुख्य सचिव वेतनमान में उपलब्ध रिक्ति के विरुद्ध समायोजित करता है.

नया रायपुर, दिनांक 1 अक्टूबर 2013

क्रमांक ई-1-1/2013/एक/2.—श्री अमिताभ जैन, भा.प्र.से. (1989), सचिव, माननीय राज्यपाल तथा सचिव, वन विभाग को वर्तमान कर्त्तव्यों के साथ-साथ अस्थायी रूप से, आगामी आदेश पर्यन्त सचिव, संसदीय कार्य विभाग का अतिरिक्त प्रभार सौंपा जाता है.

नया रायपुर, दिनांक 4 अक्टूबर 2013

क्रमांक ई 1-17/2013/1/2.—भारतीय प्रशासनिक सेवा के 1983 आवंटन वर्ष के निम्नांकित अधिकारी को, आवंटन वर्ष से 30 वर्ष की सेवा पूर्ण कर लेने के फलस्वरूप, भा.प्र.से. (वेतन) नियम, 2007 के नियम 3(1) के परन्तुक के अंतर्गत, दिनांक 23-09-2013 से रिक्ति उपलब्ध होने पर दिनांक 04-10-2013 को छानबीन समिति (Screening Committee) की अनुशंसा अनुसार, कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से सेवा के अपेक्श वेतनमान (Apex Scale) रु. 80,000/- (निश्चित) में पदोन्नति प्रदान की जाती है :—

| क्र. | अधिकारी का नाम | वर्तमान पदस्थापना | नवीन पदस्थापना |
|---|---|---|---|
| 1. | श्री अजय सिंह भा.प्र.से. (1983) | कृषि उत्पादन आयुक्त एवं प्रमुख सचिव, कृषि एवं सहकारिता विभाग तथा प्रमुख सचिव, ग्रामोद्योग विभाग. | कृषि उत्पादन आयुक्त एवं अपर मुख्य सचिव, कृषि एवं सहकारिता विभाग तथा अपर मुख्य सचिव, ग्रामोद्योग विभाग. |
| 2. | श्री एन. के. असवाल, भा.प्र.से. (1983) | प्रमुख सचिव, गृह, जेल, परिवहन विभाग एवं परिवहन आयुक्त, प्रमुख सचिव, जल संसाधन विभाग. | अपर मुख्य सचिव, गृह, जेल, परिवहन विभाग एवं परिवहन आयुक्त, अपर मुख्य सचिव, जल संसाधन विभाग. |

2. श्री अजय सिंह, भा.प्र.से. द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से राज्य शासन, भारतीय प्रशासनिक सेवा (वेतन) नियम, 2007 के नियम-9 के तहत कृषि उत्पादन आयुक्त के संवर्गीय पद एवं अपर मुख्य सचिव, कृषि एवं सहकारिता विभाग तथा अपर मुख्य सचिव, ग्रामोद्योग विभाग के पद को भारतीय प्रशासनिक सेवा के मुख्य सचिव वेतनमान के संवर्गीय पद के समकक्ष घोषित करता है.

श्री ए. के. असवाल, भा.प्र.से. द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से राज्य शासन, भारतीय प्रशासनिक सेवा (वेतन) नियम, 2007 के नियम-9 के तहत अपर मुख्य सचिव, गृह, जेल, परिवहन विभाग, अपर मुख्य सचिव, जल संसाधन विभाग के असंवर्गीय पद तथा परिवहन आयुक्त के संवर्गीय पद को प्रतिष्ठा एवं जिम्मेदारी में भारतीय प्रशासनिक सेवा के मुख्य सचिव वेतनमान के संवर्गीय पद के समकक्ष घोषित करता है.

3. भारत सरकार के पत्र क्र. 11030/04/2012-एआईएस-II, दिनांक 23-09-2013 के द्वारा अपेक्स वेतनमान में पदोन्नति हेतु 02 अतिरिक्त असंवर्गीय पद की सहमति प्रदान की गई है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
सुनिल कुमार, मुख्य सचिव.

---

रायपुर, दिनांक 26 सितम्बर 2013

क्रमांक ई-1-1/2013/एक/2.—श्री अमिताभ जैन, भा.प्र.से. (1989), सचिव, वाणिज्य एवं उद्योग विभाग तथा सचिव, वन विभाग से सचिव, वाणिज्य एवं उद्योग विभाग का प्रभार वापस लेते हुये उन्हें अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त सचिव, माननीय राज्यपाल के पद पर पदस्थ किया जाता है तथा सचिव, वन विभाग का अतिरिक्त प्रभार यथावत् रखा जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
विवेक ढांड, मुख्य सचिव.

# सूचना प्रौद्योगिकी एवं जैव प्रौद्योगिकी विभाग
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 27 सितम्बर, 2013

क्रमांक–एफ 1–2/56/2013/सू.प्रौ. जै.प्रौ/450.—सूचना प्रौद्योगिकी अधिनियम (2000 का 21) (इसमें इसके पश्चात् कथित अधिनियम) की धारा 7 (इलेक्ट्रॉनिक रिकार्ड के प्रतिधारण) एवं धारा 7 अ (इलेक्ट्रॉनिक प्ररूप में संधारित दस्तावेजों इत्यादि के अंकेक्षण) के संदर्भ में, छत्तीसगढ़ शासन, एतद्द्वारा, किसी कार्यालय, प्राधिकरण, निकाय अथवा अभिकरण (इसमें इसके पश्चात् विभाग), जो छत्तीसगढ़ शासन के स्वामित्व में अथवा उसके नियंत्रणाधीन हैं, के हित में अभिलेखों के परिरक्षण के लिये मार्गदर्शी नियमावली बनाती है।

छत्तीसगढ़ शासन का प्रत्येक विभाग, सूचना प्रौद्योगिकी अधिनियम, 2000 के उपबंधों के अनुसार उनकी संबंधित विभागीय मार्गदर्शी नियमावली के अनुसार अभिलेखों को इलेक्ट्रॉनिक प्ररूप में प्रतिधारित एवं परिरक्षित करेगा।

इस संबंध में लागू प्रावधान इसके साथ उपाबद्ध (संलग्न) हैं।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अमन कुमार सिंह**, सचिव.

---

उपाबद्ध (परिशिष्ट)

**छत्तीसगढ़ शासन के विभागों के द्वारा इलेक्ट्रॉनिक अभिलेखों के प्रतिधारण एवं परिरक्षण पर नीति**

सामान्यतः विभिन्न विभागों में अभिलेखों के प्रतिधारण एवं परिरक्षण की आवश्यकता उनके कार्यों, उत्पन्न आवश्यकताओं इत्यादि पर निर्भर होती है। विभिन्न विभागों द्वारा संधारित अभिलेखों की विविधताओं पर विचार करते हुए, ऐसा प्रतीत होता है कि इस दस्तावेज नीति में सभी अभिलेखों की सूची तैयार करना तथा उसे अद्यतन बनाये रखना न तो उपयुक्त है और न ही वांछनीय।

अभिलेख कागजी अथवा इलेक्ट्रॉनिक प्ररूप में हो सकता है। तथापि, यह दस्तावेज नीति, इलेक्ट्रॉनिक दस्तावेजों के प्रतिधारण एवं परिरक्षण के संबंध में लागू होती है।

क. **प्रतिधारण की अवधि–**

समस्त अभिलेख, दस्तावेज अथवा सूचनाएं तत्समय प्रवृत्त किसी विधि के अन्तर्गत यथा उपबंधित विशिष्ट कालावधि के लिये प्रतिधारित की जानी चाहिये।

ख. **इलेक्ट्रॉनिक अभिलेखों का प्रतिधारण–**

अभिलेखों, दस्तावेजों अथवा सूचनाओं के प्रतिधारण की ऐसी कोई आवश्यकता का समाधान हुआ माना जायेगा यदि ऐसे अभिलेख, दस्तावेज या सूचना, अधिनियम की धारा 2 (1) (आर) के अन्तर्गत परिभाषित किये अनुसार इलेक्ट्रॉनिक प्ररूप में रखी गई हैं, परन्तु निम्नलिखित शर्तों का पालन होना चाहिये–

(अ) इलेक्ट्रॉनिक अभिलेख की पहुंच अनुवर्ती संदर्भों के लिये उपयोग योग्य हो सके।

(ब) इलेक्ट्रॉनिक अभिलेख का उसी प्रारूप में प्रतिधारण हो, जिसमें उसे मूल रुप से तैयार किया गया हो, प्रेषित किया गया हो अथवा प्राप्त किया हो अथवा उस प्रारूप में, जिसमें कि मूल रुप से तैयार, प्रेषित अथवा प्राप्त किये जाने की सूचना उचित रूप में प्रतिनिधित्व करने के लिये प्रदर्शित की जा सके; तथा

(स) विवरण, जिसमें ऐसे इलेक्ट्रॉनिक अभिलेख की उत्पत्ति, लक्ष्य, प्रेषण अथवा प्राप्ति की तारीख व समय की पहचान सुगम होंगे।

ग. **इलेक्ट्रॉनिक अभिलेखों पर पहुंच–**

(अ) इलेक्ट्रॉनिक अभिलेख को उन सभी कर्मियों तक पहुंच के लिये सुगम बनाया जायेगा, जिन्हें ऐसे इलेक्ट्रॉनिक अभिलेखों तक पहुंच का अधिकार दिया गया हो।

(ब) इलेक्ट्रॉनिक अभिलेखों के पहुंच का उद्देश्य है: (1) इलेक्ट्रॉनिक अभिलेखों की पहुंच पर नियंत्रण (2) इलेक्ट्रॉनिक अभिलेखों की अनाधिकृत पहुंच से रोकथाम, तथा (3) अनाधिकृत गतिविधियों का पता लगाना।

(स) विभाग द्वारा उपयुक्त पहुंच नियंत्रण नीतियाँ बनाकर कर्मियों को प्रमाणित एवं चिन्हित करना।

घ. **इलेक्ट्रॉनिक अभिलेखों का प्रतिधारण–**

(अ) इलेक्ट्रॉनिक अभिलेखों का प्रतिधारण विभाग द्वारा अपनायी गई प्रशासनिक कार्यप्रणाली के अनुसार एक अवधि के लिये किया जाना।

(ब) जहां तक हो सके, इलेक्ट्रॉनिक अभिलेखों को उनके प्रारूप, जिसमें विभाग द्वारा उनकी मूल रूप में उत्पत्ति हुई, प्रेषित अथवा प्राप्त की गई, प्रतिधारित किया जाना।

(स) विभाग इलेक्ट्रॉनिक अभिलेखों के संचयन एवं प्रतिधारण संबंधी तकनीकी बदलावों को ध्यान में रखकर सूचनाओं के किसी एक प्रारूप से अन्य प्रारूप में प्रव्रजन संबंधी उपयुक्त रूपरेखा तैयार कर सकेगा। सूचनाओं के प्रतिधारण की किसी एक तकनीक से अन्य तकनीक में प्रव्रजन के दौरान इस बात का ध्यान रहे कि सूचनायें, प्रव्रजन के दौरान एवं उसके पश्चात् भी उसी स्वरूप में रहें, जिसमें वह मूल रूप में तैयार, प्रेषित अथवा प्राप्त की गई हों।

(द) इससे पहले कि संचित किया गया प्रारूप अप्रचलित हो जाए, विभाग को सूचनाओं को समर्थित कार्यशील प्रारूप में रूपान्तरित करने के लिये हर प्रकार से प्रयास करना।

ङ प्रतिधारित इलेक्ट्रॉनिक अभिलेख संबंधी मूल जानकारियों को संरक्षित करना–

(अ) इलेक्ट्रॉनिक अभिलेखों के प्रतिधारण में यह महत्वपूर्ण है कि ऐसे इलेक्ट्रॉनिक अभिलेख की मूल जानकारी चिन्हांकन हेतु भी ली एवं प्रतिधारित की जाती हैं।

(ब) इलेक्ट्रॉनिक अभिलेख की मूल अथवा प्रारंभिक जानकारी में ऐसे इलेक्ट्रॉनिक अभिलेख की उत्पत्ति, लक्ष्य, प्रेषण अथवा प्राप्ति की तारीख व समय सम्मिलित करना।

च. इलेक्ट्रॉनिक प्ररूप में धारित अभिलेखों का अंकेक्षण–

(अ) यदि तत्समय प्रवृत्त किसी विधि के अन्तर्गत, दस्तावेजों, अभिलेखों अथवा सूचनाओं के अंकेक्षण किये जाने हेतु प्रावधान है, तो इलेक्ट्रॉनिक प्ररूप में संधारित दस्तावेजों, अभिलेखों अथवा तैयार की गई सूचनाओं के अंकेक्षण के लिये भी वही प्रावधान लागू होगा।

(ब) प्रतिधारण नीति व कार्यप्रणालियों की पर्याप्तता को सुनिश्चित करने हेतु अंकेक्षण प्रक्रिया।

छ. इलेक्ट्रॉनिक अभिलेखों का परिरक्षण–

(अ) इलेक्ट्रॉनिक अभिलेखों का परिरक्षण केन्द्र व राज्य शासन दोनों के विभिन्न विधानों के अन्तर्गत उचित विधिक दायित्वों के पालन में होना।

(ब) इलेक्ट्रॉनिक अभिलेखों को उनकी विशिष्टताओं के आधार पर परिरक्षित किया जाना, अर्थात्: (1) जीवनकाल (2) पहुंच (3) पठनीय (4) जुड़ी हुई सूचना के संबंध में समझने योग्य (5) प्रमाणिकता व सत्यनिष्ठा के हिसाब से साक्ष्यिक महत्व (6) नियंत्रित नष्टता और (7) वर्धक क्षमता।

Raipur, the 27th September 2013

No. F 1-2/56/2013/IT BT/450.—With reference to section 7 [Retention of electronic records] and section 7A [Audit of documents etc., maintained in electronic form] of the Information Technology Act (21 of 2000) (hereinafter the said Act), the Government of Chhattisgarh, hereby, formulates a guideline for preservation of records for the benefit of any office, authority, body or agency (hereinafter Department) owned or controlled by the Government of Chhattisgarh.

Every Department of the Government of Chhattisgarh shall retain and preserve the records as per their respective departmental guidelines in electronic form as per the provisions of the Information Technology Act, 2000.

The applicable provisions in this regard are annexed herewith.

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
AMAN KUMAR SINGH, Secretary.

## ANNEXURE

## Policy on Electronic Record Retention & Preservation by the Departments of Government of Chhattisgarh

The need for retention and preservation of records at various departments will generally depend on their functions, emerging requirements, etc. Considering the diversity of records maintained at various departments, it is felt that making out a list of all records in this policy document is neither appropriate nor desirable.

The record may be paper based or in electronic form. However, this policy document is applicable vis-a-vis retention and preservation of electronic records.

**A. The Period of Retention**

All records, documents or information are to be retained for a specific period as provided under any law for the time being in force.

**B. Retention of Electronic Records**

Any such requirement of retention of records, documents or information shall be deemed to have been satisfied if such records, documents or information are retained in the electronic form as defined under section 2(1)(r) of the Act provided following conditions are met:

(a) Aaccessibility of the electronic record so as to be usable for a subsequent reference;

(b) Retention of the electronic record in the format in which it was originally generated, sent or received or in a format, which can be demonstrated, to represent accurately the information originally generated, sent or received; and

(c) The details, which will facilitate the identification of the origin, destination, date and time of despatch or receipt of such electronic record.

**C. Accessibility of Electronic Records**

(a) Electronic records are to be made accessible to all those personnel who have been granted access rights to such electronic records.

(b) The objectives behind accessibility of electronic records are: (1) to control access to electronic records, (2) to prevent unauthorised access to electronic records, and (3) to detect unauthorised activities.

(c) Department to identify and authenticate personnel by making suitable access control policies.

**D. Retention of Electronic Records**

(a) Electronic records are to be retained for a period in accordance with the administrative practices as adopted by a department.

(b) As far as possible, electronic records are to be retained in the format in which it was originally generated, sent or received by the department.

(c) The department may frame a suitable framework related to data migration from one format to another keeping in view changes in technology related to storage and retention of electronic record. Care must be taken while migrating from one data retention technology to another, as information originally generated, sent or received to remain same during and after such migration.

(d) Department to make every endeavour to convert data into an actively supported format before its storage format becomes obsolete.

**E. Preserving Basic Metadata related to the Retained Electronic Records**

(a) While retaining electronic records, it is important that basic metadata of such electronic records are also captured and retained for identification.

(b) Basic or elementary metadata of the electronic record to include origin, destination, date and time of despatch or receipt of such electronic record.

**F. Audit of Records maintained in Electronic Form**

(a) If under any law for the time being in force, there is a provision for audit of documents, records or information, the similar provision shall also be applicable for audit of documents, records or information processed or maintained in the electronic form.

(b) Audit process to ensure adequacy of retention policy and practices.

**G. Preservation of Electronic Records**

(a) Electronic records to be preserved in order to meet legal obligations under various enactments of both the Central and the State Government.

(b) Electronic records to be preserved in view of their attributes, namely: (1) life time, (2) accessibility, (3) readability, (4) comprehensibility in respect of linked information, (5) evidentiary value in terms of authenticity and integrity, (6) controlled destructibility, and (7) augmentability.

रायपुर, दिनांक 27 सितम्बर, 2013

क्रमांक–एफ 1–2/56/2013/सू.प्रौ.जै.प्रौ/452.–सूचना प्रौद्योगिकी अधिनियम (क्रमांक 21 सन् 2000) (इसमें इसके पश्चात् कथित अधिनियम), की धारा 70 की उप–धारा (1) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ शासन, एतद्द्वारा, कम्प्यूटर, कम्प्यूटर सिस्टम, कम्प्यूटर नेटवर्क, कम्प्यूटर संसाधन एवं संचार उपकरण, जो कि प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप में उक्त अधिनियम की धारा 70 की उप–धारा (1) के स्पष्टीकरण में यथा परिभाषित अतिसंवेदनशील सूचना अधोसंरचना की सुविधा को प्रभावित करते हैं, को उक्त अधिनियम के प्रयोजनों के लिये इससे संलग्न अनुसूची में उल्लिखित सुरक्षित तंत्र घोषित करती है।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
अमन कुमार सिंह, सचिव.

---

## अनुसूची

1. छत्तीसगढ़ राज्य में स्थित छत्तीसगढ़ शासन के कम्प्यूटर, कम्प्यूटर सिस्टम, कम्प्यूटर नेटवर्क एवं कम्प्यूटर संसाधन, जो कि प्रशासन, प्रबंधन, संचालन, वितरण एवं शासकीय कार्यक्रमों, सेवाओं, योजनाओं इत्यादि के क्रियान्वयन के प्रयोजन हेतु प्रयुक्त हो रहे हों।

2. छत्तीसगढ़ शासन की आधिकारिक इन्टरनेट वेबसाईट http://www.chhattisgarh.gov.in एवं सभी शासकीय विभागों एवं अभिकरणों की वेबसाईट।

3. छत्तीसगढ़ इन्फोटेक एवं बायोटेक प्रमोशन सोसायटी (चिप्स) की आधिकारिक वेबसाइट http://www.chips.gov.in ।

4. डिजीटल सचिवालय छत्तीसगढ़ शासन की आधिकारिक इन्टरनेट वेबसाईट।

Raipur, the 27th September 2013

No. F 1-2/56/2013/IT BT/452.— In exercise of the power conferred by sub-section (1) of section 70 of the Information Technology Act (no. 21 of 2000)(hereinafter the said Act), the Government of Chhattisgarh hereby declares the computers, computer systems, computer networks, computer resources and communication devices which directly or indirectly affects the facility of Critical Information Infrastructure as defined in the *Explanation* to sub-section (1) of section 70 of the said Act mentioned in the Schedule appended hereto to be a protected system for the purpose of the said Act.

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
AMAN KUMAR SINGH, Secretary.

## SCHEDULE

1. The computers, computer systems, computer networks and computer resources of the Government of Chhattisgarh located in the State of Chhattisgarh and being used for the purpose of administration, management, operation, delivery and implementation of Government programmes, services, schemes, etc.

2. The Government of Chhattisgarh official Internet website http://www.chhattisgarh.gov.in and websites of all Government departments and agencies.

3. Chhattisgarh infotech & biotech Promotion Society (CHiPS) official website http://www.chips.gov.in

4. The Chhattisgarh Government official Intranet website of Digital Secretariat.

रायपुर, दिनांक 27 सितम्बर, 2013

क्रमांक–एफ 1–2/56/2013/सू.प्रौ.जै.प्रौ/454.—यतः, सूचना प्रौद्योगिकी अधिनियम (2000 का 21) (जो इसमें इसके पश्चात् "मूल अधिनियम" के रूप में निर्दिष्ट है) की धारा 70 की उप–धारा (1) के अंतर्गत जारी शासन की अधिसूचना क्रमांक–एफ 1–2/56/2013/सू.प्रौ.जै.प्रौ/452 दिनांक 27 सितम्बर, 2013 के अधीन, छत्तीसगढ़ शासन ने कम्प्यूटर, कम्प्यूटर सिस्टम, कम्प्यूटर नेटवर्क, कम्प्यूटर संसाधन एवं संचार उपकरण, जो कि इससे संलग्न अनुसूची में उल्लिखित अतिसंवेदनशील सूचना अधोसंरचना की सुविधा को प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप प्रभावित करते हैं, को सुरक्षित तंत्र घोषित किया है,

एवं यतः, उक्त अधिसूचना के अंतर्गत अधिसूचित सुरक्षित तंत्र तक पहुँचने के लिये उक्त अधिनियम की धारा 70 की उप–धारा (2) के अंतर्गत कुछ व्यक्तियों को प्राधिकृत किया जाना आवश्यक है;

अतएव, उक्त अधिनियम की धारा 70 की उप–धारा (2) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ शासन, एतद्द्वारा, निम्नलिखित सारणी के कॉलम (3) में उल्लिखित व्यक्तियों को, उन व्यक्तियों के समक्ष कॉलम (2) में उल्लिखित सुरक्षित तंत्र का उपयोग करने के लिये प्राधिकृत करता है।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,

**अमन कुमार सिंह**, सचिव.

## अनुसूची

| सरल क्रमांक | उपकरण | प्राधिकृत व्यक्ति |
|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) |
| 1 | छत्तीसगढ़ राज्य में स्थित छत्तीसगढ़ शासन के कम्प्यूटर, कम्प्यूटर सिस्टम, कम्प्यूटर नेटवर्क तथा कम्प्यूटर संसाधन, जो कि प्रशासन, प्रबंधन, संचालन, वितरण एवं शासकीय कार्यक्रमों, सेवाओं, योजनाओं इत्यादि के क्रियान्वयन के प्रयोजन हेतु प्रयुक्त हो रहे हों। | छत्तीसगढ़ शासन के स्वामित्व अथवा उसके द्वारा नियंत्रित संबंधित विभाग, अभिकरण, कार्यालय, निकाय या प्राधिकारीगण के सक्षम प्राधिकारियों द्वारा सम्यक् रूप से प्राधिकृत सभी अधिकारी/ कर्मचारी/व्यक्ति। |

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 2 | छत्तीसगढ़ शासन की आधिकारिक इंटरनेट वेबसाईट http://www.chhattisgarh.gov.in एवं सभी शासकीय विभागों तथा अभिकरणों की वेबसाईट। | सभी अधिकारी/कर्मचारी/व्यक्ति, जो कि वेबसाईट के संचालन, रखरखाव, विकास या होस्टिंग से संबद्ध हैं। |
| 3 | चिप्स की आधिकारिक इंटरनेट वेबसाईट http://www.chips.gov.in. | सभी अधिकारी/कर्मचारी/व्यक्ति, जो कि वेबसाईट के संचालन, रखरखाव, विकास या होस्टिंग से संबद्ध हैं। |
| 4 | छत्तीसगढ़ शासन की डिजीटल सचिवालय की आधिकारिक इंटरनेट वेबसाईट। | **(अ)** सभी अधिकारी/कर्मचारी, जो कि उनके संबद्ध सक्षम प्राधिकारी द्वारा कार्यालयीन कार्यो/प्रयोजनों के लिये इंटरनेट वेबसाईट के उपयोग हेतु प्राधिकृत किये गये हों;<br>**(ब)** ऐसे सभी अधिकारी/ कर्मचारी/व्यक्ति, जो कि इंटरनेट वेबसाईट के संचालन, रखरखाव, विकास अथवा होस्टिंग से संबद्ध हैं। |

Raipur, the 27th September 2013

No. F 1-2/56/2013/IT BT/454.— Whereas under Government Notification No.1-2/56/2013/IT BT/452 dated 27th September, 2013 issued under sub-section (1) of Section 70 of the Information Technology Act (No. 21 of 2000) (hereinafter referred to as "the said Act"), the Government of Chhattisgarh has declared the computers, computer systems, computer networks, computer resources and communication devices which directly or indirectly affects the facility of Critical Information Infrastructure mentioned in the Schedule appended hereto, to be a protected system;

And whereas it is necessary to authorise certain persons under sub-section (2) of section 70 of the said Act to access protected systems notified under the said Notification;

Therefore in exercise of the powers conferred by sub-section (2) of Section 70 of the said Act, the Government of Chhattisgarh hereby authorises the persons mentioned in column (3) of the Table below to access the protected systems respectively mentioned against the said persons in column (2) thereof.

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,

AMAN KUMAR SINGH, Secretary.

SCHEDULE

| Sr. No. | Devices | Authorised Person |
|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) |
| 1 | The computers, computer systems, computer networks and computer resources of the Government of Chhattisgarh located in the State of Chhattisgarh and being used for the purpose of administration, management, operation, delivery and implementation of Government services; | All officers/employees/persons duly authorised by the competent authorities of respective department, agency, office, body or authority owned or controlled by the Government of Chhattisgarh. |
| 2 | The Government of Chhattisgarh official Internet website http://www.chhattisgarh.gov.in and websites of all Government departments and agencies. | All officers/ employees/ persons connected with operation, maintenance, development or hosting of the website. |
| 3 | The CHiPS official Internet website http://www.chips.gov.in | All officers/ employees/ persons connected with operation, maintenance, development or hosting of the website. |
| 4 | The Government of Chhattisgarh official Intranet website of Digital Secretariat | (a) All officers/ employees, who have been duly authorised by their respective competent authorities to access Intranet website for official work/purposes;<br>(b) All such officers/ employees/ persons connected with operation, maintenance, development or hosting of Intranet website. |

रायपुर, दिनांक 27 सितम्बर, 2013

क्रमांक–एफ 1–2/56/2013/सू.प्रौ.जै.प्रौ/456.— छत्तीसगढ़ शासन का प्रत्येक विभाग छत्तीसगढ़ राज्य में ई–गवर्नेंस प्रणाली के भागीदार के रूप में अपनी सूचना प्रौद्योगिकी संपत्तियों के संरक्षण के लिये डिजिटल हस्ताक्षर प्रयोग नीति तैयार करने हेतु समस्त प्रयास करेगा।

इस संबंध में लागू नीतियाँ इसके साथ परिषिष्ट में संलग्न हैं।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
अमन कुमार सिंह, सचिव.

# परिशिष्ट

## डिजीटल हस्ताक्षर उपयोग नीति

| स. क्र. | डिजीटल हस्ताक्षर उपयोग नीति | उत्तरदायित्व |
|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) |
| **डिजीटल हस्ताक्षर प्रमाणपत्र (डीएससीएस) का उपयोग** | | |
| 1. | विभाग उन कर्मचारियों के लिये डीएससीएस (स्मार्ट कार्ड /यू.एस.बी टोकन) प्राप्त करेगा जिन्हें उनके कार्यालयीन उपयोग हेतु प्राधिकृत किया गया हो। | सक्षम प्राधिकारी/ विभागाध्यक्ष |
| 2. | प्रत्येक मामले के आधार पर विभाग परामर्शदाताओं एवं अन्य संविदा कर्मियों के लिये मामलों पर डीएससीएस प्राप्त कर सकेगा। | सक्षम प्राधिकारी/ विभागाध्यक्ष |
| 3. | विभाग सुनिश्चित करेगा कि 256 एस.एच.ए.के साथ 2048 बिट के डीएससीएस जारी किये जाएं। | आई टी प्रषासक |
| 4. | विभाग उन कार्यालयीन कार्य क्षेत्रों को चिन्हित करना, जहां प्राधिकृत कर्मचारी को उसके डीएससी के उपयोग की बाध्यता हो। | सक्षम प्राधिकारी/ विभागाध्यक्ष |
| 5. | डीएससीएस या तो एनआईसी या सूचना प्रौद्योगिकी अधिनियम, 2000 के अन्तर्गत प्रमाणीकरण प्राधिकारियों के नियंत्रक द्वारा मान्यता प्राप्त किसी भी अन्य लाईसेंसी सीए से प्राप्त कर सकेगा। | सक्षम प्राधिकारी/ विभागाध्यक्ष |
| 6. | एनआईसी या किसी अन्य लाईसेंसी सीए से डीएससीएस प्राप्त करने हेतु निवेदन विभागीय माध्यम से आगे प्रेषित होंगे। | सक्षम प्राधिकारी/ विभागाध्यक्ष |
| 7. | डीएससीएस व्यक्ति के नाम पर जारी होंगे एवं अहस्तांतरणीय होंगे। | सक्षम प्राधिकारी/ विभागाध्यक्ष |
| 8. | डीएससीएस के सभी उपयोगकर्ताओं को डीएससीएस के प्रयोग हेतु पर्याप्त रूप में प्रशिक्षित होना चाहिये। | सक्षम प्राधिकारी/ विभागाध्यक्ष |
| 9. | विभाग प्राधिकृत कर्मचारियों/परामर्शदाताओं एवं संविदा कर्मियों द्वारा तत्कालीन उपयोग होने वाले सभी डीएससीएस की सूची एवं उनकी समाप्ति की तारीख का संधारण करेगा। | सक्षम प्राधिकारी/ विभागाध्यक्ष |
| 10. | डीएससी उपयोगकर्ता को डीएससी की गोपनीयता संधारित करनी होगी एवं उसे अनाधिकृत पहुंच देने डीएस कोई समझौता नहीं करना। | डीएससीएस के सभी उपयोगकर्ता |
| 11. | डीएससी की निजी चाबी की दशा में, कोई समझौता या गोपनीयता भंग होने पर उपयोगकर्ता विभाग को सूचित करेगा। | डीएससीएस के सभी उपयोगकर्ता |
| 12. | डीएससीएस मात्र दो वर्ष की अवधि के लिये जारी होती है एवं बाद में उसका नवीनीकरण किया जाता है। डीएससीएस के ऐसे किसी नवीनीकरण को विभाग द्वारा स्वीकृति दी जानी चाहिये। | सक्षम प्राधिकारी/ विभागाध्यक्ष |
| 13. | विभाग सभी डीएससीएस के जारी करने एवं नवीनीकृत किये जाने का अभिलेख संधारित करेगा। | सक्षम प्राधिकारी/ विभागाध्यक्ष |
| 14. | किसी मान्यता प्राप्त उपयोगकर्ता (कर्मचारी/परामर्शी या संविदा कर्मी) का विभाग से स्थानांतरण, सेवानिवृत्ति/अधिवार्षिकीय, निलंबन या सेवा से बर्खास्तगी के उपरांत, ऐसे डीएससी का उपयोगकर्ता ऐसे डीएससी को विभाग में जमा करेगा। | सक्षम प्राधिकारी/ विभागाध्यक्ष |
| 15. | विभाग यह सुनिश्चित करेगा कि ऐसा कोई प्राधिकृत उपयोगकर्ता, जिसका डीएससी निलंबित या निरस्त/खत्म किया गया हो, वह अपने पद/सेवा से कार्यमुक्ति के पूर्व अपना डीएससी विभाग को वापस लौटाएगा। | सक्षम प्राधिकारी/ विभागाध्यक्ष |
| 16. | अप्रयुक्त डीएससीएस विभाग में तालाबंद कर रखे जाएं व उसकी चाबी तथा रिकार्ड संधारित किये जाएं। | सक्षम प्राधिकारी/ विभागाध्यक्ष |

Raipur, the 27th September 2013

No. F 1-2/56/2013/IT BT/456.—Every Department of the Government of Chhattisgarh shall make all endeavors to formulate Digital Signature Usage Policy to protect their respective IT assets as part of e-Governance in the State of Chhattisgarh.

The applicable policy in this regard is annexed herewith.

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,

AMAN KUMAR SINGH, Secretary.

---

ANNEXURE

**Digital Signature Usage Policy**

| S. No. | Digital Signature Usage Policy | Responsibility |
|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) |
| Digital Signature Certificats (DSCs) Usage | | |
| 1. | Department to procure DSCs (Smart Card/ USB Token) for those employees, who have been duly authorized to use them for official work. | Competent Authority / Head of the Department |
| 2. | Department may procure DSCs for consultants and other contract employees on case to case basis. | Competent Authority/ Head of the Department |
| 3. | Department to make sure that DSCs issued with SHA 256 with 2048 bit. | IT Administrator |
| 4. | Department to identify the official work areas, wherein it is mandatory for the authorized employee to use his/her DSC. | Competent Authority/ Head of the Department |
| 5. | DSCs can be obtained either from NIC or any other licensed CA recognized by the Controller of Certifying Authorities under the IT Act, 2000. | Competent Authority/ Head of the Department |
| 6. | Request to procure DSCs from NIC or any other licensed CA to be routed through the Department. | Competent Authority/ Head of the Department |
| 7. | DSCs to be issued are non-transferable and issued under the name of the person. | Competent Authority/ Head of the Department |
| 8. | All subscribers of DSCs are sufficiently trained to use DSCs. | Competent Authority/ Head of the Department |
| 9. | Department to maintain a list of all DSCs currently in use by authorised employees/ consultants and contract employees and their date of expiry. | Competent Authority/ Head of the Department |

| S. No. | Digital Signature Usage Policy | Responsibility |
|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) |
| Digital Signature Certificats (DSCs) Usage | | |
| 10. | Subscriber to a DSC to maintain the confidentiality of DSC and not to compromise DS by giving unauthorized access of the same. | All subscribers of DSCs |
| 11. | In case, private key of a DSC is compromised or confidentiality lost, subscriber to inform the Department. | All subscribers of DSCs |
| 12. | As DSCs are issued only for two years and to be renewed subsequently. Authorization for any such renewal of DSCs should be done by the Department. | Competent Authority/ Head of the Department |
| 13. | Department to maintain record of issuance and renewal of all DSCs. | Competent Authority/ Head of the Department |
| 14. | After transfer, retirement/ superannuation, suspension or termination of services of any authorized user (employee/consultant or contract employee) from the Department, subscriber of such a DSC to deposit his/her DSC with the Department. | Competent Authority/ Head of the Department |
| 15. | Department to make sure that any such authorized user whose DSC has been suspended or cancelled/revoked has handed over his/ her DSC before he/she was relieved from the post/ service. | Competent Authority/ Head of the Department |
| 16. | Department to keep the unused DSCs under lock and key and maintain record of the same. | Competent Authority/ Head of the Department |

रायपुर, दिनांक 27 सितम्बर, 2013

क्रमांक–एफ 1–2/56/2013/सू.प्रौ.जै.प्रौ/458.— छत्तीसगढ़ शासन का प्रत्येक विभाग छत्तीसगढ़ राज्य में ई–गवर्नेस प्रणाली के भागीदार के रूप में अपनी आई टी संपत्तियों के संरक्षण के लिये इंटरनेट एवं ई–मेल उपयोग नीति तैयार करने के लिये समस्त प्रयास करेगा।

इस संबंध में लागू नीति यहां संलग्न है।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,

**अमन कुमार सिंह, सचिव.**

## परिशिष्ट

## इंटरनेट एवं ई–मेल उपयोग नीति

| स. क्र. | मूल पहुंच | उत्तरदायित्व |
|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) |
| 1. | कर्मचारियों / परामर्शदाताओं / संविदाकर्मियों (उपयोगकर्ताओं) कोइंटरनेट पर पहुँचने की सुविधा सक्षम प्राधिकारी/विभागाध्यक्ष के पूर्वानुमोदन से केवल विभाग परिसर के अन्दर अथवा बाहर विभाग के कम्प्यूटर संसाधनों के माध्यम से उपलब्ध कराया जाना। | समक्ष प्राधिकारी/ विभागाध्यक्ष |
| 2. | लेपटॉप/पीसी/मोबाईल अथवा विभागीय इन्टरनेट संचार साधनों, जो कि तार या बिना तार उपलब्ध करवाये गये हों, से इन्टरनेट पर पहुंच हेतु इस नीति का पालन अनिवार्य है। | सभी उपयोगकर्ता |
| 3. | उपयोगकर्ताओं को केवल ऐसे सॉफ्टवेयर का ही उपयोग पर पहुँचना चाहिये जो कि विभाग द्वारा उपयोग हेतु अनुमोदित है उपयोग करना चाहिये। | समस्त उपयोगकर्ता/ आई टी प्रषासक |
| 4. | नेटवर्क कियाकलापों का लेखा यह सुनिश्चित करने के लिये प्रतिधारित एवं संरक्षित किया जाये कि इंटरनेट सुविधा के दुरुपयोग का पता लगाने के लिये अन्वेषण के साथ पर्याप्त जानकारी मिल सके। लेखाओं का नियमित परीक्षण एवं जांच यह अवधारित करने के लिये की जाये कि अनाधिकृत एवं संदिग्ध गतिविधियाँ उस स्थान पर संचालित की गई हैं। | आई टी प्रषासक |
| 5. | आकस्मिक व यदा–कदा कार्यालयीन इंटरनेट सुविधा निजी उपयोग हेतु अनुज्ञात की जा सकती हैं। तथापि, सूचनाएं व उपयोग विभागीय नीति के अनुसार होंगे। | सभी उपयोगकर्ता |
| 6. | किसी भी उपयोगकर्ता की इंटरनेट पर पहुंच उसके निलंबन, बर्खास्तगी, इस्तीफा अथवा सेवानिवृत्ति होने पर विभाग द्वारा तत्काल बाधित या बंद कर दी जानी चाहिये। | सक्षम प्राधिकारी/ विभागाध्यक्ष/ आई टी प्रशासक |
| **इंटरनेट संबद्धता–** | | |
| 1. | विभाग द्वारा यह सुनिश्चित् हो कि इंटरनेट सुविधा फायरवाल एवं प्राक्सी सर्वर के साथ प्राधिकृत इंटरनेट गेटवे से होकर दी जाये। | आई टी प्रशासक |
| 2. | डाउलोड या अपलोड प्रतिबंध नीति सभी इंटरनेट गेटवे पर लागू की जाये। | आई टी प्रशासक |
| 3. | विभाग द्वारा यह सुनिश्चित् किया जाये कि इंटरनेट पर पहुंच के लिये उपयोगकर्ताओं द्वारा प्रयुक्त सॉफ्टवेयर में गंभीर सुरक्षा खामियाँ न हों। | आई टी प्रशासक |
| 4. | उपयोगकर्ताओं द्वारा इस्तेमाल ब्राउजर्स को इस तरह व्यवस्थित किया जाए ताकि वे केवल विश्वसनीय सर्वर से प्राप्त संकेतों को ही स्वीकारें। | आई टी प्रशासक |
| **सॉफ्टवेयर को डाउनलोड या अपलोड करना–** | | |
| 1. | उपयोगकर्ताओं को सूचना तकनीकी प्रशासक की पूर्वानुमति के बिना कोई भी सॉफ्टवेयर, टूल्स, यूटीलीटिज (फ्री–वेअर, शेयरवेयर या लाईसेंस) एप्लीकेशन इत्यादि डाउनलोड (या अपलोड) नहीं करना है। | सभी उपयोगकर्ता |

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 2. | विभाग द्वारा प्रत्येक तिमाही (3 माह) में रेन्डम सेम्पल आधार पर लेपटॉप/पीसीएस का पुनर्विलोकन कर सुनिश्चित किया जाये कि केवल अनुमोदित सॉफ्टवेयर ही उस पर चल रहे हों। | आई टी प्रशासक |
| स्वीकार्य इंटरनेट प्रयोग– | | |
| 1. | समस्त इंटरनेट उपयोगकर्ताओं को इस इंटरनेट प्रयोग नीति के स्वीकार्य होने स्वरूप हस्ताक्षर करने होंगे। | आई टी प्रशासक |
| 2. | उपयोगकर्ताओं द्वारा विभागीय इंटरनेट सिस्टम से किये जाने वाले सभी प्रेषण इस इंटरनेट उपयोग नीति का प्रतिपालन करने वाले हों और इसके परिणाम स्वरूप किसी गोपनीय/वैयक्तिक विभागीय सूचना का अनाधिकृत प्रकटीकरण न होने पाए। | सभी उपयोगकर्ता |
| वेबसाईट सामग्री पर रोक– | | |
| 1. | अनुपयुक्त वेबसाईटों पर उपयोगकर्ताओं की पहुंच को आरंभिक स्तर पर ही रोक दिया जाना चाहिये। | आई टी प्रशासक |
| 2. | यदि किसी उपयोगकर्ता को किसी बाधित/ प्रतिबंधित वेबसाईटों पर पहुंच चाहिये, तो रोक हटाने के कारण सहित सीमित संख्या के उपयोगकर्ता तथा या सीमित कालावधि को दर्शाते हुए उसके द्वारा हस्ताक्षरित आवेदन सक्षम प्राधिकारी/विभागाध्यक्ष को दिया जायेगा। | सभी उपयोगकर्ता/ सक्षम प्राधिकारी/ विभागाध्यक्ष/ आई टी प्रशासक |
| 3. | विभागीय इंटरनेट कनेक्शन पर पहुंच को नियंत्रित करने वाले सुरक्षा प्रतिबंधों की किसी भी प्रकार की अनदेखी करने या किसी को ऐसा करने के लिये उकसाने अथवा प्रयास करने वाला उपयोगकर्ता कड़ी अनुशासनात्मक कार्यवाही के अध्याधीन होगा। | सभी उपयोगकर्ता |
| मोबाईल/संचार उपकरण इंटरनेट पहुंच– | | |
| 1. | उपयोगकर्ताओं द्वारा अपने लैपटॉप/पीसीएस हेतु किन्हीं मोबाईल/संचार साधनों से इंटरनेट कनेक्शन नहीं लिया जाए, जब तक कि ऐसी पहुंच व उपकरण सूचना तकनीकी प्रशासक द्वारा अनुमोदित न की गई हो। | सभी उपयोगकर्ता |
| 2. | कोई भी उपयोगकर्ता जिसका मोबाईल या संचार साधन इन्टरनेट पर संबद्धता के लिये अधिकृत किया गया है, को यह सुनिश्चित करना होगा कि वह समकालिन विभागीय इंटरनेट नेटवर्क का लैन या अन्य किसी माध्यम द्वारा प्रयोग नहीं करेगा। | सभी उपयोगकर्ता |
| ई–मेल उपयोग नीति– | | |
| 1. | विभाग ई–मेल का प्रयोग केवल कार्यालयीन उपयोग हेतु उपलब्ध करायेगा। समस्त ई–मेल संदेश जो प्रेषित अथवा प्राप्त किये गये हैं, विभाग के अभिलेख माने जायेंगे। ऐसे अभिलेखों की किसी भी समय जांच/लेखा किये जाने का अधिकार विभाग के पास सुरक्षित होगा। उपयोगकर्ताओं द्वारा निजता के अधिकारों का त्याग हो जाता है, जब वे कार्यालयीन कम्प्यूटर संसाधनों, जो विभाग द्वारा उपलब्ध हैं, का प्रयोग करते हैं। | सभी उपयोगकर्ता |
| 2. | आकस्मिक व कभी–कभार कार्यालयीन ई–मेल सिस्टम के निजी प्रयोग के लिये अनुमति होगी। तथापि, सूचना एवं संदेश जो कार्यालीयन ई–मेल प्रणाली में संचित हैं, को कार्यालय संबंधी सूचना की तरह ही बरता जा सकेगा तथा उसे प्रतिधारित, संरक्षित, निगरानी अथवा संबद्ध प्राधिकारियों को प्रकटीकरण (यदि आवश्यक हो) तो किया जा सकेगा। | सभी उपयोगकर्ता |

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 3. | सार्वजनिक ई–मेल सिस्टम का उपयोग (यथा याहू, जी मेल, रेडिफमेल इत्यादि) कार्यालयीन संवाद के लिये प्रतिबंधित होंगे, जबकि अधिकृत कार्यालयीन ई–मेल पहले से ही उपलब्ध हैं। | सभी उपयोगकर्ता |
| 4. | उपयोगकर्ताओं को आंतरिक ई–मेल, बाहरी ई–मेल यथा याहू, जी मेल, रेडिफमेल इत्यादि के स्वचलित अग्रेषण का न तो उपयोग करना है न ही ऐसी सुविधा को कार्यशील करना है। | सभी उपयोगकर्ता |
| प्राधिकृत उपयोगकर्ता– | | |
| 1. | समस्त ई–मेल उपयोगकर्ताओं को प्रस्तुत इस ई–मेल नीति एवं जुड़े हुए स्वीकार्य उपयोग वाले दस्तावेज के लिये प्रतिबद्ध होना होगा व हस्ताक्षर करना होगा। | सभी उपयोगकर्ता/ मानव संसाधन विभाग |
| 2. | उपयोगकर्ताओं द्वारा विभागीय ई–मेल प्रणाली का प्रयोग करते हुए प्रेषित सभी संवाद, विभागीय इंटरनेट उपयोग नीति के अनुरूप होंगे और परिणास्वरूप कोई गोपनीय/वैयक्तिक विभागीय सूचना का अनाधिकृत प्रकटीकरण नहीं होगा। | सभी उपयोगकर्ता |
| ई–मेल उपयोग नीति– | | |
| | **संवेदनात्मक सूचनाओं का प्रसारण** | |
| 1. | ई–मेल सिस्टम को निजता व सुरक्षा की गारंटी देने वाली सूचना/संवाद का सुरक्षित व भरोसेमंद तरीका नहीं माना जाए। जब संवेदनशील सूचना को भेजने का समय मान्य/अनुज्ञप्तिधारी कोड (इनक्रिप्शन) उत्पादों/टूल्स, जिसमें डिजीटल हस्ताक्षर (लाईसेंसी/ सर्टिफाईड अथॉरिटी) भी सम्मिलित है, का उपयोग किया जा सकता है। | सभी उपयोगकर्ता |
| | **ई–मेल फूटर** | |
| 1. | कार्यालयीन ई–मेल सिस्टम के माध्यम से प्रेषण की जाने वाली व सभी बाह्य आऊटगोईंग इन्टरनेट ई–मेल के अंत में विधि विभाग से अनुमोदित उपयुक्त दावा अमान्य स्वतः जुड़ जाने वाले फूटर स्वरूप कार्यशील हो। आगे यह कि, विभागीय प्रायोजनों के लिये सार्वजनिक ई–मेल सुविधा के उपयोग की दशा में ई–मेल (याहू,जी मेल रेडिफमेल इत्यादि) जहां कार्यालयीन ई–मेल सुविधा उपलब्ध न हो, वहाँ भी इसी प्रकार का दावा अमान्य फुटर का इस्तेमाल होगा। | आंई टी प्रशासक/ मानव संसाधन विभाग |
| | **कार्यालयीन ई–मेल सिस्टम** | |
| 1. | कार्यालयीन ई–मेल सिस्टम पर प्राप्त होने वाले सभी ई–मेल व वायरस व अन्य कम्प्यूटर संक्रमण सॉफ्टवेयर, जिसमें भी स्पाईवेयर सम्मिलित है, के स्केन किये जा सकेंगे। | आई टी प्रशासक |
| 2. | उपयोगकर्ता द्वारा की जाने वाली लॉग–इन व लॉग–आउट का लॉग रखा जायेगा। नियमित अंतरालों पर इनका निरीक्षण किया जायेगा, तथा संबंधित कार्यवाही परिणामों पर आधारित होगी। | आई टी प्रशासक |
| 3. | सभी आने/जाने वाली ई–मेल के वायरस व अन्य दूषित समावेशों स्केन किया जायेगा। मेल–सर्वर नये सेवा संस्करणों/पेंच से समय–समय पर अद्यतन किया जायेगा। | आई टी प्रशासक |
| | **ई–मेल प्रबंधन** | |
| 1. | सभी ई–मेल उपयोग कर्ताओं को विभाग में केवल एक ई–मेल आई–डी उनके नाम से प्रदान की जायेगी। उपयोगकर्ता को उसके विभाग/कार्य अथवा पदनाम को दर्शाते हुए एक ई–मेल आई–डी संबंधित सक्षम प्राधिकारी/विभागाध्यक्ष की अनुमोदन से उपलब्ध होगी। | आई टी प्रशासक |

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 2. | उपयोगकर्ता की ई–मेल आई–डी उसके विभाग से निलंबन, बर्खास्तगी, इस्तीफा अथवा सेवानिवृत्ति होने पर तत्काल बंद कर दी जानी चाहिये। | सक्षम प्राधिकारी/ विभागाध्यक्ष/ आई टी प्रशासक |
| 3. | समस्त ई–मेल के साथ संलग्नकों को खोलने से पूर्व उसके वायरस की जांच करना आवश्यक है। उपयोगकर्ताओं को ऐसे ई–मेल संलग्नकों को तब तक नहीं खोलना चाहिये, जब तक कि विषय सूची एवं भेजने वाले के प्रति आश्वस्त नहीं हो जाते। | सभी उपयोगकर्ता |
| 4. | कार्यालयीन मेल सिस्टम का उपयोग गैर कार्यालयीन कार्यों जैसे कि बहुतायत मेल, संलग्नक/ आडियो–वीडियो फाईलों इत्यादि के प्रेषण हेतु न किया जाये। | सभी उपयोगकर्ता |
| 5. | उपयोगकर्ताओं को स्वतः अग्रषेण द्वारा अपने ई–मेल किसी व्यक्तिगत ई–मेल आईडी पर न भेजा जाए। | सभी उपयोगकर्ता |
| | **मेल बॉक्स ई–मेल साईज की सीमा** | |
| 1. | मेल बाक्स की क्षमता उपयोगकर्ताओं की कार्यालयीन आवश्यकतानुसार होगी। वृहद मेल बाक्स के आवेदन की दशा में इसे सक्षम प्राधिकारी/विभागाध्यक्ष से प्राधिकृत किया जाना आवश्यक है। | आई टी प्रशासक |
| 2. | उपयोगकर्ताओं को सभी संलग्नक, जो मेल के साथ प्रेषित हो, को कंम्प्रेस मोड/जिप प्ररूप में ही भेजने के लिये प्रोत्साहित किया जाना चाहिये। | आई टी प्रशासक |

**इंटरनेट व ई–मेल के स्वीकार्य उपयोग–**

विभाग द्वारा उपलब्ध इंटरनेट व ई–मेल सुविधा का उपयोग, केवल कार्यालयीन एवं अधिकृत उद्देश्यों के लिये किया जायेगा।

एक. **ई–मेल व इंटरनेट के स्वीकार्य उपयोग–** विभाग की इंटरनेट एवं ई–मेल सुविधाएं उपयोगकर्ता के कार्य विवरण व संबंधित उत्तरदायित्वों के अनुसार केवल कार्यालयीन प्रयोग के लिये आशयित हैं। तथापि, उपयोगकर्ताओं को कभी कभी इंटरनेट एवं ई–मेल के निजी उपयोग की अनुमति दी गई है।

दो. **इंटरनेट के अस्वीकार्य उपयोग–** विभाग की इंटरनेट एवं ई–मेल सुविधाऐं, ऐसी किसी सूचना के प्रकाशन, प्रसारण, सृजन, सरलीकरण अथवा संचय करने वाली, अपमानजनक, अश्लील, कामोत्तेजक, बच्चों के विरूद्ध कुत्सित भावना वाले मिथ्या कथन, निंदक, दूसरे की निजता में सेंध करने वाली, घृणास्पद, किसी ट्रेड मार्क, कॉपीराईट या अन्य वैयक्तिक अधिकारों का हनन करती हो तथा जो अन्य व्यक्ति का प्रतिरूपण या तत्समय प्रवृत्त किसी विधि का उल्लंघन करती हो।

तीन. **संचार–** प्रत्येक उपयोगकर्ता विभाग के इंटरनेट एवं ई–मेल सुविधा के अन्तर्गत उसके द्वारा होने वाली खोज, पहुंच, उपयोग, संपर्क अथवा प्रेषण की सामग्री, जिसमें लेखन, श्रवण अथवा काल्पनिक चित्र के लिये उत्तरदायी होगा। कोई ई–मेल या अन्य संचार, जो जानबूझकर या आशयपूर्वक भेजने वाले की पहचान को छिपाता हो, प्रेषित नहीं करेगा। कोई संदेश, सूचना या संचार, जो उपयोगकर्ता के द्वारा विभाग के बाहर के इंटरनेट एवं ई–मेल सुविधाओं का प्रयोग करते हुए प्रकाशित या प्रसारित होते हैं, वे विभागीय संदेश, सूचना या संचार माने जायेंगे। अतएव ऐसे सभी उपयोगकर्ताओं को ऐसी सुविधाओं के वैयक्तिक उपयोग अथवा गैर कार्यालयीन उपयोग करते समय ध्यान रखना चाहिये।

चार. **सॉफ्टवेयर**— सूचना तकनीकी प्रशासक की पूर्वानुमति के बिना कोई भी सॉफ्टवेयर, कोड या एप्लीकेशन को इंटरनेट से डाउनलोड या अपलोड का कार्य उपयोगकर्ता नहीं करेगा।

पांच. **कॉपीराईट मामले**— विभागीय इंटरनेट व ई मेल सुविधा का प्रयोग कर कोई उपयोगकर्ता ऐसी सामग्री, जिस पर विभाग से भिन्न किसी तृतीय पक्ष का कॉपीराईट अधिकार हो, किसी भी परिस्थिति में प्रकाशित या संचारित नहीं करेगा। उपयोगकर्ताओं को सलाह दी जाती है कि उन्हें सभी कॉपीराईट अधिकारों का सम्मान करना चाहिये। कॉपीराईट स्वामी की अथवा जैसा कि उपयुक्त विधि के अर्न्तगत अनुमति दी जाये के सिवाय कॉपीराईट सामग्रियों की कॉपी, पुर्नप्राप्ति, संशोधन या अग्रेषण न करें। ऐसी सुविधा का प्रत्येक उपयोगकर्ता अनुज्ञप्ति करार की ऐसी के सभी शर्तों व निबंधनों का पालन करेगा।

छः **सोशल नेटवर्किंग साईट्स/ब्लॉग्स/ ट्वीटर/ एप्लीकेशन इत्यादि**— उपयोगकर्ताओं द्वारा अपने वेब प्रोफाइल पेज का उपयोग, विभाग की नीतियों, वरिष्ठों, सहकर्मियों के उपयोग इत्यादि से संबंधित सूचनाओं के प्रकाशन या प्रसारण या टिप्पणी या प्रकटीकरण हेतु नहीं किया जायेगा।

सात. **सुरक्षा एवं निजता**— विभाग अपने ई–मेल/इंटरनेट सुविधाओं के उपयोग के तौर तरीकों की नियमित देखरेख करेगा। सभी निर्मित, प्रेषित, या पुनः प्राप्त संदेश, जो कि विभागीय ई–मेल/इंटरनेट सुविधा कार्यों विभाग की संपत्ति हैं, जिन्हें निजी सूचना नहीं समझा जाना चाहिये। उपयोगकर्ता के सभी संदेश और फाईल जो कि उपयोगकर्ता द्वारा उपलब्ध कराई गई ई–मेल/इंटरनेट सुविधा के द्वारा प्राप्त या प्रेषित किये जाते हैं, इसकी पहुंच एवं निगरानी का अधिकार विभाग के पास सुरक्षित होगा।

आठ. **उल्लंघन**— कोई भी उपयोगकर्ता जो इंटरनेट/ई–मेल सुविधा का दुरुपयोग करता है, वह विभागीय नीतियों के अनुसार अनुशासनात्मक कार्यवाही के अध्यधीन होगा।

नौ. **प्रयोजनीयता**— यह नीति विभागीय इंटरनेट/ई–मेल सुविधा के सभी उपयोगकर्ताओं पर लागू होती है।

दस. **क्षतिपूर्ति**— उपयोगकर्ता विभाग के सक्षम प्राधिकारी तथा विभागाध्यक्ष को विभागीय इंटरनेट/ई–मेल सुविधा के प्रयोग में उसके द्वारा की गई किसी दीवानी या आपराधिक गलतियों की क्षतिपूर्ति करेगा।

Raipur, the 27th September 2013

No. F 1-2/56/2013/IT BT/458.— Every Department of the Government of Chhattisgarh shall make all endeavors to formulate Internet & E-mail usage policies to protect their respective IT assets as part of e–Governance in the State of Chhattisgarh.

The applicable policies in this regard are annexed herewith.

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
AMAN KUMAR SINGH, Secretary.

## ANNEXURE

### Internet Usage Policy

| S. No. | Basic Access | Responsibility |
|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) |
| 1. | The facility to access Internet to be provided to employees / consultants / contract employees (users) for official use only within the premises of the Department or from outside through department's computer resources after prior approval from the Competent authority / Head of the Department. | Competent authority/ Head of Department |
| 2. | Access to the Internet from laptop/ PC/ mobile device or communication device through department's Internet connections which are made available by wired or wireless means must adhere to this policy. | All users |
| 3. | Users must only access the Internet using software which has been approved for use by the Department. | All users/ IT Administrator |
| 4. | An audit trail of activities on the network must be retained and preserved to ensure that an adequate amount of information can be captured to assist with investigations to detect misuse of Internet facility. Audit trail logs should be examined on a regular basis to determine if unauthorized or suspicious activity has taken place. | IT Administrator |
| 5. | Incidental and occasional personal use of official Internet access is permitted. However, information and the usage shall be in accordance with department policy. | All users |
| 6. | Internet access to any user upon his/ her suspension, termination, resignation or superannuation from the Department to be blocked immediately. | Competent Authority/ Head of Department/ IT Administrator |
| **Internet Connections** | | |
| 1. | Department to ensure that its Internet facility must pass through authorized Internet gateways equipped with firewall and a proxy server. | IT Administrator |
| 2. | Download or upload restrictions must be implemented on all Internet gateways. | IT Administrator |
| 3. | Department to ensure that software used by users to access the Internet does not contain serious security weaknesses. | IT Administrator |

| S. No. | Basic Access | Responsibility |
|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) |
| 4. | The browsers at users end to be configured to accept applets only from trusted servers | IT Administrator |
| **Downloading or Uploading of Software** | | |
| 1. | Users must not download (or upload) any software, tools, utilities (freeware, shareware, or licensed), applications etc. from the Internet without prior permission from IT Administrator. | All users |
| 2. | The Department must review laptops/ PCs by undertaking a random sample every quarter (3 months) to verify that only approved software are installed. | IT Administrator |
| **Internet Acceptable Use** | | |
| 1. | All users having Internet access must sign this Internet Usage Policy indicating their acceptance of the same. | IT Administrator |
| 2. | All communications sent by users using the Department Internet system must comply with this Internet Usage policy and must not result in unauthorized disclosure of any confidential/ proprietary information of the Department. | All users |
| **Website/Content Blocking** | | |
| 1. | Users must be blocked at the proxy level from accessing Web Sites that are deemed inappropriate. | IT Administrator |
| 2. | In case a user is required to access any of the blocked / restricted web sites, he/ she should submit a signed request to the Competent Authority/ Head of Department giving reason for unblocking the website for limited number of users and/ or for a limited timeframe. | All users/ Competent Authority/ Head of Department/ IT Administrator |
| 3. | Any user bypassing or attempting or abetting anyone to bypass the restrictions imposed by the security controls governing access to the internet by any means while using Department Internet connection shall be subject to strict disciplinary actions. | All users |
| **Mobile/ Communication Devise – Internet Access** | | |
| 1. | Users not to connect their laptops/ PCs to the Internet using any mobile/ communication devices, unless such access and the devices have been approved by IT Administrator. | All users |
| 2. | Any user authorized to use mobile or communication devices to connect to the Internet, must ensure that he / she is not connected to Department's Internet network simultaneously through LAN or any other means. | All users |

